विश्वपूज्य श्रीमद्विजय राजेन्द्रसूरि-धनचन्द्रसूरि-भूपेन्द्रसूरि,
यतीन्द्रसूरि पादपद्मेभ्यो नम

# सूक्ति-संग्रह

(सान्वय-संक्षिप्तव्याख्या-हिन्दी अर्थसह)


लेखक

स्व पू पा व्याख्यानवाचस्पति यतीन्द्रसूरीश्वरान्तेवासी

**मुनिवर श्रीलक्ष्मणविजय**

**'शीतल'**

उपदेशक

**मुनि श्रीलेखेन्द्रशेखरविजय**

**'शार्दूल'**



प्रकाशक

श्रीयतीन्द्रसूरि जैन वाचनालय, आलीराजपुर ( म प्र )

प्राप्ति स्थान

१ श्रीयतीन्द्रसूरि जैन वाचनालय
मु. पो. आलीराजपुर (म. प्र.)
वाया-मेघनगर

❀

२ महेता रायचन्द्र मनोहरमल
बड़ी प्याऊ के सामने गणेश चौक
भीनमाल जिला-जालोर [राज०]

❀

श्रीवीर सम्वत २५०३
राजेन्द्र सूरि सम्वत ७१
विक्रम सम्वत २०३४
प्रति १०००
मूल्य २ रुपये

❀

मुद्रक—
ॐ प्रकाश डाँगी
श्रीराजेन्द्र प्रिंटिङ्ग प्रेस
श्रीराजेन्द्र चौक, निम्बाहेड़ा (राज०)

## परम पावन, पूज्य गुरुदेव




श्रीमद्विजय राजेन्द्रसूरीश्वरजी म.

प्रातः स्मरणीय आबाल ब्रह्मचारी



आचार्यदेव श्रीमद् विजययतीन्द्रसूरीश्वरजी महाराज

## मुनि श्रीलेखेन्द्रशेखरविजय 'शार्दूल'
## के सदुपदेश से

### सुक्ति संग्रह पुस्तक के द्रव्य सहायको की नामावली

१ समदडी निवासी शा मिश्रीमल केसाजी चौपडा की स्वर्गीय धर्मपत्नी की पुण्य स्मृति मे ।

२ वेदमुता छगनराज भीमाजी, रेवतडावाले (राज०)

३ वेदमुता किशोरीलाल भीमाजी, रेवतडावाले

४ शा. सायरमलजी छोगाजी, मेगलवा (राज०)

५ शा पुखराजजी सरूपाजी, कोरावाले (राज०)

६ शा. हिराचदजी समरथमलजी, दाधालवाले (राज )

७ शा मनोहरलाल सावलचन्दजी बेटापोता कमनाजी

८ शा घेवरचद सुरजमल एण्ड क, बेगलोर

९ शा सरेमलजी दरगाजी, दाधाल (राज )

१० राजेन्द्र सेरस कारपोशन, मदुराई न १

११ विजय मेटल कार्पोरेशन, मद्रास न ३

१२ शा सुमेरमलजी सोनाजी, पाथेडी (राज०)

१३ शा मोहनलाल वस्तोमल, तिलोड़ा (राज )

१४ पारिख टेक्स टाईल्स, बेगलोर

१५ जितमल एण्ड कम्पनी, जालोर (राज०)

१६ शा. सोनमल पागाजी, मेंगलवा (राज०)

१७ शा. छगनराज हजारीमल, पासाणा (राज०)

१८ शा. उत्तमचन्द भँवरलाल एण्ड कम्पनी, मैसूर

१६ शा. उमेदमल प्रतापजी, मेंगलवा (राज०)

२० शा. सायरमल आदाजी, वालोतरा (राज०)

२१ शा. शंकरलालजी गुमानजी, पादरु (राज०)

२२ शा. विमलचंद गौतमचंद सुमेरमल (राज०)

२३ शा. उत्तमचंद दगाजी, मेंगलवा (राज०)

२४ शा. पुखराज चम्पालाल बाबुलाल चन्दनमल बेटा पोता पुनमचन्दजी, दाधाल

२५ बी. ताराचंद, भारतनगर बम्बई नम्बर ७

२६ चन्द्रप्रभु जैन नवयुवक मंडल, वागोड़ा (राज०)



स्व पू पा व्याख्यानवाचस्पति
श्री यतीन्द्रसूरीश्वरान्तेवासी



मुनिवर श्रीलक्ष्मणविजयजी
'शीतल'

# दो शब्द

गुरु यतीन्द्र के पद पंकज में प्रथम किरण अर्पित करता हूँ ।
साहित्य सृजन की पगडंडी पर प्रथम कदम आज धरता हूँ ॥
आशीर्वाद ले गुरुदेव का इस राह पर निरंतर बढ़ता रहूँ ।
नई नई किरणें लेकर मैं साहित्य की सीढ़ी चढ़ता रहूँ ॥

प्रस्तुत "सूक्ति संग्रह" पुस्तक मेरा प्रथम प्रयास है । संस्कृत श्लोकों का अन्वय, संक्षिप्त व्याख्या तथा हिन्दी में अर्थ उपदेशी श्लोकों को समझने में पाठकों को सहायक सिद्ध होगी इसी आशय से यह टीका तैयार की है । श्रीयतीन्द्र किरणावली की प्रथम किरण के रूप में यह पुस्तक आपके हाथों में है । कृपया इस पर अपने विचार अवश्य लिखकर भिजावें ताकि भविष्य में उन विचारों को ध्यान में रखा जाकर लेखन कार्य किया जा सके ।

पूज्य गुरुदेव व्याख्यान वाचस्पति श्रीयतीन्द्रसूरीश्वरजी महाराज जिनकी कृपा से मैं इस योग्य बना कि कुछ लिख सकूँ, यह प्रथम किरण उनके चरणों में अर्पित करते हुए मैं गुरुदेव से प्रार्थना करूंगा भविष्य में भी इसी तरह अलग अलग विषयों पर नई किरणें गुरु चरणों में अर्पित कर सकूँ ।

अंत में मैं उन सभी द्रव्य सहायकों का भी आभारी हूँ जिनने इस पुस्तक को प्रकाशित कराया । साथ ही पंडित श्री शिनिकण्ठजी शास्त्री का भी आभारी हूँ जिन्होंने इस पुस्तक का सम्पादन कार्य किया ।

*मुनि लक्ष्मणविजय 'शीतल'*

# विषयानुक्रमणिका

# सम्पादकीय वक्तव्य

मुनि श्री लक्ष्मणविजयजी "शीतल" म सा का जन्म म प्र के झाबुआ जिले के अन्तर्गत आलीराजपुर मे हुआ जो उस समय एक पृथक् राज्य की राजधानी थी। वि स १९९३ चैत्र शुक्ला ११ के दिन एक सम्पन्न परिवार मे आपका जन्म हुआ।

आपके पिता का नाम शा श्री रतीचन्दजी और माता का नाम धनीबाई था। उस समय आपका नाम अमोलकचन्द था। प्रारम्भिक शिक्षा आपकी आलीराजपुर मे ही हुई और कुछ सयाने होने पर आप अपने पिता के कपडे के व्यापार मे सहयोग देने लगे।

उन्ही दिनो आलीराजपुर के समीप ही सुप्रसिद्ध जैन तीर्थ श्री लक्ष्मणी मे राजेन्द्रसूरीश्वरजी म सा के सुयोग्य शिष्यरत्न बृहत्तपागच्छीय के महान् तेजस्वी आचाय श्री यतीन्द्रसूरिजी म सा पधारे, जिन्होने उस तीर्थ का पुनरुद्धार किया था।

आप भी उनके सदुपदेश सुनने एवं दर्शन के लिए वहां पहुंचे और उनके प्रभाव तथा तेजस्विता से प्रभावित होकर घर-बार कुटुम्ब परिवार सब का त्यागकर उनके साथ हो गये।

वि. सं. २०१९ आषाढ़ कृष्णा ११ दशी के शुभ दिन सुप्रसिद्ध श्रीमोहनखेड़ा जैनतीर्थ मे आपने दीक्षा ग्रहण की थी। लक्ष्मणीतीर्थ की स्मृति मे ही श्रीलक्ष्मणविजय के नाम से नामकरण कर दिया गया उस समय आपकी अवस्था १९ वर्ष की थी तभी से मुनि श्री लक्ष्मणविजय "शीतल" के नाम से आपकी प्रसिद्धी हो गई।

साधु होने के पश्चात् कुछ वर्षों तक वे अन्य मुनियों के साथ ही अपने गुरुदेव श्रीयतीन्द्रसूरीश्वरजी म. सा. की सेवा में रहे जहाँ आपके शिक्षण की व्यवस्था की गई। श्रीगुरुदेव के स्वर्गवास के पश्चात् आपकी शिक्षण व्यवस्था में बाधा उपस्थित हो गई किन्तु आपकी पढ़ने की अभिरुचि थी अतः आप जहाँ तक सम्भव हो सका पालिताणा तीर्थ और अहमदाबाद आदि स्थानों पर अपनी अन्त.प्रेरणा से लगन के साथ संस्कृत साहित्य का अध्ययन करते रहे किन्तु समुचित व्यवस्था और सहयोग के अभाव में आप इच्छानुसार अध्ययन नही कर सके और आपकी इच्छा अतृप्त ही रही।

अब आपने स्वतन्त्ररूप से विचरण करते हुए धर्मोपदेश द्वारा धर्म प्रचार करने का निश्चय किया और पद यात्रा करते हुए स्थान-स्थान पर धार्मिक जागृति करने लगे। विद्या प्रेमी होने के नाते बालकों को सदा विद्याध्ययन की प्रेरणा देते

रहते। आपने कई दिन किन्तु मेधावी छात्रो को अध्ययन हेतु आर्थिक सहायता प्रदान करवाकर उन्हे अध्ययनार्थ उत्साहित किया।

अपने उपदेश द्वारा सयम पथ के पथिक बनने की इच्छा वाले कतिपय योग्य व्यक्तियो की दीक्षा व्यवस्था करवाकर आपने उन को दीक्षा दी। अभी तक आप की दीक्षा मे पांच दीक्षा हो चुकी है, और छट्ठी दीक्षा का निश्चय हो चुका है। महान् त्यागमय जीवन बिताने वाले मुनि श्रीविद्वच्चन्द्रविजयजी अर्थात् अस्थिर मुनि आपके ही सुयोग्य शिष्य बने थे जिन का २-३ वर्ष पूर्व न्यूडीसा उ० गुजरात मे स्वर्गवास हो गया।

इस समय आपके साथ आपके सुयोग्य शिष्यरत्न मुनि श्रीलेखेन्द्रशखरविजय "शार्दूल" हैं जो अभी नवयुवक ही हैं। इनको सभी तरह से सहयोग एव विद्वान् बनाने की आपकी हार्दिक उत्कण्ठा है इसीलिए आपने इनके सतत् अध्ययन की व्यवस्था की है।

वि० स० २०३१ जेठ शुक्ला दशमी (गगा दशमी) के पुण्य पर्व पर जब मैं मन्दसौर (म प्र) से अवतिका आया तो उ हीं दिनों आप भी विचरण करते हुए उज्जैन पधारे। वहा आप राजेन्द्रसूरिज्ञान मन्दिर मे विराजमान थे, तभी मेरी सहसा आपसे भेंट हो गई। आपको एक विद्वान् की आवश्यकता थी ही वार्तालाप के प्रसग मे आपने मुझ से अनुरोध किया जिसे मैं टाल नहीं सका। आपका चातुर्मास नागदा जक्शन

म. प्र. में निश्चित हो चुका था और वहीं आपकी निगाहों में मुनि लेखेन्द्रशेखरविजय "शार्दूल" म. का अध्ययन नियमित रूप से प्रारम्भ हो गया।

पौने तीन वर्ष की अवधि में श्रीलेखेन्द्रशेखरविजयजी ने अपनी अध्ययनशीलता का अच्छा परिचय दिया।

युग पुरुष श्रीसोमप्रभसूरीश्वरजी म. सा. द्वारा रचित "सिन्दूर प्रकरण" नामक एक बहुत ही सुन्दर सुप्रसिद्ध और उपदेश प्रद खण्ड काव्य के अन्त में "सूक्ति संग्रह" नामक एक बहुत ही उपदेश प्रद और संग्रहणीय श्लोकों का संग्रह है। जिसमें धर्मोपदेश, धर्मलाभ, धर्मप्रभाव आदि १६ विषयों पर ११४ संग्रहीत श्लोक है जो बहुत ही शिक्षा प्रद कल्याणकारी और मनन करने योग्य हैं।

श्रीलेखेन्द्रशेखरजी के अध्ययन के समय 'सिन्दूर प्रकरण' के श्लोकों का पदच्छेद विभक्त्यर्थ अन्वय तथा अर्थ समझाने की प्रक्रिया के साथ उस प्रकरण के समाप्त होने पर जब सूक्ति संग्रह का अध्ययनाध्यापन प्रारम्भ हुआ तो मन में यह विचार आया कि महाराज के अध्ययन का स्तर अब थोड़ा ऊपर उठ गया है इसलिए इन्हें अब संस्कृत का अर्थ संस्कृत में ही समझाना उचित होगा जिससे कि इनकी वुद्धि का विकास हो और इनमे शनैः२ अपठित श्लोकों का अर्थ स्वयं करने की क्षमता आने लगे।

मूलश्लोकों का पदच्छेद तथा विभक्त्यर्थ अब वे स्वयं ही करने लगे अन्वय के पश्चात् पदों का समास तथा मूल

शब्दो का संस्कृत मे ही समानार्थक शब्दो के प्रयोग के साथ अर्थ समझाने की प्रक्रिया का प्रारम्भ कर हिन्दी मे से उनका अर्थ विशद् किया जाने लगा।

अभ्यास की दृढता के लिए इसी प्रकार कतिपय मूल श्लोक अन्वय, व्याख्या तथा हिन्दी मे उनका अर्थ भी लिखाया जाने लगा मूल श्लोको का यद्यपि सिन्दूर प्रकरण के श्लोको का अन्वय और हिन्दी अर्थ सहित संस्करण तो प्रकाशित हो चुके हैं, किन्तु उसके साथ ही विभिन्न ग्रन्थो से संगहित "सूक्ति संग्रह" के श्लोको की अभी तक कोई पुस्तक देखने मे नही आई।

अध्ययन अध्यापन का यह क्रम मुनिराज श्रीलक्ष्मण-विजयजी शीतल म० सा० को बहुत ही समीचीन लगा।

उनके मन मे यह भावना उदित हुई कि यदि इस सूक्ति संग्रह का एक पृथक् ही संस्करण इस तरह का प्रकाशित हो कि जिसमे मूल श्लोक संस्करण संस्कृत मे संक्षिप्त व्याख्या एव हिन्दी अर्थ भी रहे तो, यह उपयोगी एव ज्ञान वर्द्धक होगा ही साथही संस्कृत का अर्थ न समझने वाले उन सज्जनो के लिए भी लाभदायक होगा जो कि सूक्ति संग्रह के श्लोको के अर्थ को जानने के इच्छुक हो और उनके उपदेश से लाभ उठना चाहते हो।

सिन्दूर प्रकरण का क्यो कि सिन्दूर प्रकरण के मूल श्लोको का अन्वय और हिन्दी अर्थ सहित एकाधिक संस्करण प्रकाशित हो चुके है। किन्तु उसके साथ ही विभिन्न ग्रथो से

संग्रहीत सूक्ति संग्रह के श्लोकों की अभी तक कोई टिका देखने में नहीं आई ।

इसी लक्ष्य को ध्यान में रखते हुए इन्होंने परिश्रम के साथ इस प्रकार का यह संस्करण तैयार किया जिसे आपके हाथों में प्रस्तुत करते हुए मुझे बड़ी प्रसन्नता हो रही है।

सचमुच ही मुनिराज का यह प्रयास उनकी संस्कृत के प्रति अभिरुचि और लोकहित की भावना का द्योतक है।

आपका यह अभिनव प्रयास है जो अवश्य ही स्तुत्य एवं स्वागतर्ह है। आशा है श्रीमुनिराज ऐसे और की लोकोपयोगी ग्रंथों के लेखन और प्रकाशन में सतत् सचेष्ट रहेंगे जिससे कि और अधिकाधिक लोगों का हित हो सके। मुनिराज के इस लोकोपयोगिता लेखन एवं प्रकाशन के लिए मैं उनका अभिनन्दन करता हुआ आप महानुभाओं से भी अनुरोध करता हूं कि आप इस लोकहितकारी ग्रंथ का अधिकाधिक प्रचार और प्रसार करने का प्रयत्न करे जिससे कि अधिकाधिक भाई बहिनों को लाभ पहुंच सके और आप इस श्रेय के भागी बन सकें।

इस शुभ भावना के साथ यह ग्रंथ आप सज्जनों की सेवा में प्रस्तुत करते हुए आज मुझे बड़ा ही हर्ष हो रहा है।

शिव भवन, जीवागंज, विनीत

मन्दसौर (म. प्र.) शितिकण्ठ शास्त्री

अक्षय तृतीया सं. २०३४ साहित्याचार्य, काव्यतीर्थ

॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथाय नम ॥

॥ दादा गुरुदेव प्रभु श्रीराजेन्द्रसूरीश्वरेभ्यो नम ॥

# सूक्ति संग्रह



टीकाकार

परम पूज्य गुरुदेव श्रीयतीन्द्रसूरि शिष्य

## मुनि लक्ष्मणविजय 'शीतल'

"संस्कृत साहित्यरत्न"

# मंगलाचरण

लोकोद्धार समर्थास्ताः प्रभोः पादारविन्दयोः ।
पांसवः पार्श्वनाथस्य, श्रेयसे सन्तु वः सदा ॥१॥

"लोकोद्धार करने में समर्थ प्रभु श्री पार्श्वनाथ के चरणारविन्दों की वे प्रसिद्ध धूलि सदा आपके कल्याण के लिये होवें" ।

'संसार दावानल दग्ध जीवान्'
समुद्दधारामृतवर्षया यः ।
वाक्रूपया तं हि यतीन्द्रवर्य्यं ।
राजेन्द्रसूरिं सततं नमामि ॥

"जिसने संसार रूपी दावानल से दग्ध जीवों का अपनी वाणी रूपी (उपदेश) अमृत वर्षा से उद्धार कर दिया, उन यतीन्द्रवर्य राजेन्द्रसूरीश्वरजी की मैं निरन्तर वन्दना करता हूँ" ।

# १ धर्मोपदेश

पूज्यपूजा दया दान, तीर्थयात्रा जपस्तप· ।
श्रुत परोपकारश्च, मर्त्यजन्मफलाष्टकम् ।।१।।

अन्वय –

पूज्यपूजा, दया, दान, तीर्थयात्रा, जप तप परोपकार च मर्त्यजन्म फलाष्टकम् ।

सक्षिप्त व्याख्या –

पूजयितु योग्या पूज्या तेपाम् पूजा सत्कार दया घ्रणा दान, वितरण, तीर्थयात्रा, जप तप. श्रुत शास्त्रश्रवणम् परोपकारश्च फलानाम् अष्टक फलाष्टक मर्त्यस्य मनुष्यस्य जन्म मर्त्यजन्म तस्य फलाष्टक मर्त्य-जन्मफलाष्टक ।

अर्थ –

पूज्य पुरुषो की पूजा, प्राणीमात्र पर दया, सत् पात्रो मे दान, तीर्थो की यात्रा, जप, तप, शास्त्रो का अध्ययन व श्रवण और दूसरो का उपकार करना मनुष्य जन्म के ये आठ फल है ।

दानं सुपात्रे विशदं च शीलं,
तपो विचित्रं शुभभावना च ।
भवार्णवोत्तारणसत्तरण्डं,
धर्मं चतुर्धा मुनयो वदन्ति ॥२॥

अन्वय :–

सुपात्रे दानं, च विशदं शीलं विचित्रं तपः शुभ भावना च मुनयः भवार्णवोत्तारण सत्तरण्डं धर्मं चतुर्धा वदन्ति ।

संक्षिप्त व्याख्या :–

सुष्ठु पात्रे सुपात्रे सत्पात्रे दानं विशदं, शुभ्रं शीलं विचित्रं तपः च शुभभावना शुभा चासौ भावना शुभ-भावना मुनयः ऋषयः भवः संसार एव अर्णवः समुद्रः तस्य च उत्तारणे सत्तरण्डम् दीर्घनौका धर्मं चतुर्धा चतु.प्रकारं वदन्ति कथयन्ति ।

अर्थ :–

सुपात्र में दान, निर्मल यश, विचित्र तप, शुभभावना इस प्रकार मुनि संसार रूपी समुद्र से तारने के लिए उत्ताम जहाज रूपी धर्म को चार प्रकार का कहते है ।

जिन भवन जिन विम्ब,
जिनपूजा जिनमत च य कुर्यात् ।
तस्य नरामरशिवसुख,
फलानि करपल्लवस्थानि ॥३॥

अन्वय –

य जिनभवन जिनविम्ब, जिनपूजा, जिनमत च कुर्यात् तस्य नरामरशिवसुख फलानि करपल्लवस्थानि ( भवन्ति )

सक्षिप्त व्याख्या –

यो मनुष्य जिनानाम् भवन जिनभवन तीर्थ कराणाम् भवन मन्दिर जिनानाम् तीर्थ कराणाम् बिम्ब प्रतिमा जिनानाम् पूजा अर्चनम् जिनानाम् मत धर्म कुर्यात् तस्य नरस्य जनस्य अमरशिवसुखस्य फलानि कर एव पल्लव तस्मिन् तिष्ठन्ति इति करपल्लवस्थानि हस्त गतानि भवन्ति ।

अर्थ –

जो मनुष्य जिनमन्दिर, जिनप्रतिमा, जिनपूजा और जिनमत का पालन करता है उस मनुष्य के अमर शिवसुख फल हस्तगत हो जाते हैं ।

बुद्धेः फलं तत्त्वविचारणं च,

देहस्य सारं व्रतधारणं च ।

अर्थस्य सारं किल पात्रदानं,

वाचः फलं प्रीतिकरं नराणाम् ॥४॥

अन्वय :-

नराणाम् बुद्धेः फलं तत्त्व विचारणं च देहस्स सारं व्रत धारणं अर्थस्य सारं किल पात्र दानं च वाचः फलं प्रीतिकरं (भवति)

संक्षिप्त व्याख्या :-

नराणाम् मनुष्याणाम् बुद्धेः मतेः फलं तत्त्वम्य तत्त्व-पदार्थस्य विचारणं चिन्तनम् च देहस्य शरीरस्य सारं मूलं व्रतानाम् ब्रह्मचर्यादीनाम् धारणं पालनं अर्थस्य धनस्य सारं फलं पात्रेषु सुपात्रेषु दानं वितरणम् किल निश्चय रूपेण च वाचः वाण्याः फलं सारं प्रीति-करं प्रेमोत्पादनम् (अस्ति)

अर्थ :-

मनुष्यों की बुद्धि का फल तत्त्व का विचार करना और शरीर का फल ब्रह्मचर्यादि व्रतों का धारण करना एवं धन का सार सत् पात्रों में दान देना और वाणी का फल परस्पर में प्रेम उत्पन्न होना है ।

जीवदया जिणधम्मो, सावयजम्मो गुरूण पयभत्ती ।
एअ रयणचउक्क, पुण्णेहिं विणा न पावन्ति ॥४॥

जीवदया जिनधर्म , श्रावकजन्म गुरूणा पदभक्ति ।
एतद् रत्नचतुष्क, पुण्यैविना न प्राप्नुवन्ति ॥५॥

अन्वय –

जीवदया जिनधर्म श्रावकजन्म, गुरुणाम्, पदभक्ति, एतत् रत्न चतुष्क (जना) पुण्यै, विना न प्राप्नुवन्ति ।

संक्षिप्त व्याख्या –

जीवेषु, प्राणिषु दया कृपा, जिनस्य धर्म श्रावकस्य जैन धर्म पालकस्य जन्म, गुरुणाम् पचमहाव्रतपालकाचार्यादि पूज्य पुरुषाणाम् पादयो चरणयो भक्ति एतत् (इद) रत्नानाम् चतुष्कम् रत्नचतुष्ट (जना. नरा) पुण्यै. सत् कर्मभि विना न प्राप्नुवन्ति लभन्ते ।

अर्थ –

जीवो पर दया, जैनधर्म, श्रावक कुल मे जन्म, गुरुजनो के चरणो मे भक्ति ये चारो रत्न मनुष्य पुण्यो के विना प्राप्त नही कर सकते हैं ।

दिने दिने मंजुल मंगलाली,

सुसंपदः सौख्यपरम्परा च ।

इष्टार्थ सिद्धिर्बहुला च बुद्धिः,

सर्वत्र सिद्धिः सृजतां सुधर्मम् ॥६॥

अन्वय :–

सुधर्मम् सृजतां दिने दिने मंजुल मंगलली, सुसंपदः सौख्य परम्परा, इष्टार्थ सिद्धिः च बहुला बुद्धिः च सर्वत्र सिद्धिः (भवति)

संक्षिप्त व्याख्या :–

सुधर्मम् सृष्ठु धर्मं सुधर्मम् सद्धर्मं सृजतां कुर्वताम् (मनुष्याणाम्) दिने दिने प्रतिदिनं मंजुलानाम् मनोहराणाम् मंगलानाम् आनन्दानाम् आली पक्तिः सुष्ठु सपदः सुसंपदः उत्तमसंपत्तयः सौख्यस्य परम्परा निरन्तरं सुख प्राप्तिः इष्टाश्चते अर्थाः तेषाम् विपुला बुद्धिः मतिश्च सर्वत्र सिद्धिः कार्य–साफल्यम् (भवति) ।

अर्थ :–

श्रेष्ठ जैन धर्म का पालन करने वाले मनुष्यों के प्रति दिन सुन्दर मंगलों की प्राप्ति, उत्तम संपत्तियां निरन्तर सुखों की प्राप्ति, अभीष्ट सिद्धि, निपुण बुद्धि और सर्वत्र सिद्धि प्राप्त होती है ।

पूजा जिणिंदे सुरुई वएसु,

जत्तो अ सामाइ अ पोसहेसुं।

दाण सुपत्ते सयण सुतित्थे,

सुसाहुसेवा सिवलोअमग्गो॥७॥

पूजा जिनेन्द्रे सुरुचिव तेषु

यत्नश्च सामायिक पौषधेषु।

दान सुपात्रे श्रयण सुतीर्थे,

सुसाधुसेवा शिवलोकमार्गः ॥७॥

अन्वय –

जिनेन्द्रे पूजा, व्रतेषु सुरुचि, सामायिक पौषधेषु यत्नः सुपात्रे दान सुतीर्थे श्रवण, च सुसाधु सेवा (अयम्) शिवलोक मार्ग अस्ति।

संक्षिप्त व्याख्या –

जिनेन्द्र जिन भगवति पूजा अर्चा व्रतेषु ब्रह्मचर्या दिव्रतेषु सुरुचि सामायिकमष्ट च त्वारिंशन्मिनिट पर्यन्तम् पापाचरणत्याग पूर्वक धर्माचरण मात्मचिन्तन च पौषधमहोरात्रपर्यन्त पापाचरण त्याग पूर्वक आत्मचिन्तन धर्माचरण सामायिकानि च पौषधानि च सामायिक

पौषधानि तेषु यत्नः प्रयत्नः सुपात्रे सत् पात्रे दानं धनादि पदार्थानाम् वितरणं सुतीर्थ उत्तम तीर्थस्थाने श्रयणं आश्रयग्रहणं सुसाधूनाम् सुमुनीनाम् सेवा (अयम्) शिवलोकस्यः मोक्षस्य मार्गः पन्थाः अस्ति ।

अर्थ :-

जिनेन्द्र प्रभु की पूजा, व्रतों में उत्तम रुचि, सामायिक और पौषध में प्रयत्न, सुपात्रों में दान उत्तम तीर्थ में निवास, साधुओं की सेवा यह मोक्ष का अचल मार्ग है ।



# २ धर्मफल

धर्मो महामङ्गलमङ्ग भाजा,
धर्मो जनन्युद्दलिताखिलार्त्तिः ।
धर्मो पिता चिन्तितपूरितार्थो,
धर्मं सुहृद्वर्द्धित नित्यहर्षं. ॥१॥

अन्वय –

धर्मं अङ्गभाजाम् महामगल धर्मं उद्दलिताखिलार्त्ति.
जननी धर्मं चिन्तितपूरितार्थं पिता धर्मं. वर्द्धितनित्य-
हर्षं सुहृद् अस्ति ।

संक्षिप्त व्याख्या –

धर्मं. पुनः अङ्गानि अवयवान् भजन्ति ते अङ्गभाज.
तेषाम् शरीर धारिणाम् महामगल महच्च तत् मगलं
महामगल, धर्म. पुनः उद्दलिता विनाशिता अखिला
सम्पूर्णा आर्तिः पीडा येन सः उद्दलिताखिलार्त्ति एव
भूता जननी माता धर्मं सन्तानं निखिल विनाशिता.
[illegible] [illegible]. धर्मं. [illegible] येन स चिन्तितपूरि-
तार्थं [illegible] [illegible] पिता [illegible] धर्मेण पुत्रादि

इत्कार्यं वर्द्धितः वृद्धि नीतः नित्यम् हर्षः प्रसन्नता येन सः वर्द्धित नित्यहर्ष एवं भूतः सुहृद् मित्रम् अस्ति ।

अर्थ :-

धर्म प्राणियों का महामंगल करने वाला है, धर्म सम्पूर्ण दुःखों को दूर करने वाली माता है, धर्म विचारे हुए सम्पूर्ण मनोरथों को पूर्ण करने वाला पिता है और धर्म नित्य हर्ष को बढ़ाने वाला मित्र है ।



आरोग्यभाग्याभ्युदयप्रभुत्व,

सत्त्व शरीरे च जने महत्त्वम् ।

तत्त्व च चित्ते सदने च सपत्,

सपद्यते पुण्यवशेन पुंसाम् ॥२॥

अन्वय –

आरोग्य भाग्याभ्युदय प्रभुत्व, शरीरे, सत्त्व, जने च, महत्वम् चित्ते, तत्वम्, च सदने, सपत्, पुमाम् पुण्य-वशेन, सपद्यते ।

सक्षिप्त व्याख्या –

आरोग्य निरोगता भाग्याभ्युदयो भाग्योदय प्रभुत्व प्रभुता आरोग्य भाग्याभ्युदय. प्रभुत्व शरीरे देहे सत्व शक्ति जैने मनुष्य समूहे महतो भावो महत्व महानता चित्ते चेतसि च तत्व तत्वचिन्तनम् च सदने गृहे सपत् सपत्ति एतत् सर्वम् पुसाम् मनुष्याणाम् पुण्यस्य वशेन पुण्यवशेन धर्माचरणेन सपद्यते भवति ।

अर्थ –

आरोग्य, भाग्योदय, प्रभुता, शरीर मे शक्ति मनुष्यों मे महत्व चित्त मे तत्व विचार और घर मे सपत्ति यह सब मनुष्यो के पुण्य के वश से होती है ।

धर्मोऽयं धनवल्लभेशु धनदः कामार्थिषुकामदः;
सौभाग्यार्शिषु तत्प्रदः किमपरं पुत्रार्शिनां पुत्रदः ।
राज्यार्थिवपि राज्यदः किमथवा नानाविकल्पैर्नृणां;
तत्किं? यन्न करोति किं च कुरुते स्वर्गापवर्गावापि ॥३॥

अन्वय :–

अयम् धर्मः धनवल्लभेषु धनदः कामार्थिषु कामदः सौभाग्यार्थिषु तत्प्रदः अपरं किं पुत्रार्थिनां पुत्रदः राज्यार्थिषु अपि राज्यदः अथवा नानाविकल्पैः किं नृणाम् तत् किं यत् न करोति, किं च स्वर्गापवर्गौ अपि कुरुते ।

संक्षिप्त व्याख्या :–

अयम् एषः धर्मः सुकृतं धनस्य द्रव्यस्य वल्लभेषु प्रियेषु धन वित्तम् ददाति यच्छति इति धनदः कामान् अर्थिषु कामार्थिषु भोगाभिलाशिषु कामान् ददातीति कामदः भोगप्रदः सौभाग्यस्य अर्थिषु सौभाग्यार्थिषु तत् सौभाग्यं प्रददातीति तत्प्रदः अपरं किं अन्यत् किं पुत्राणाम् अर्थिनाम् पुत्रार्थिनाम् सुतकामुकानाम् पुत्रान् ददातीति पुत्रदः राज्यस्य अर्थिषु राज्यमिच्छसु राज्यदः

राज्यदायक अथवा नाना विकल्पैरनेक कल्पनाभि किं नृणाम् मनुष्याणाम् तत् कियत् धर्मः नकरोति अर्थात् सर्व करोतीत्यर्थ किञ्च स्वर्गश्चापवर्गश्च तौ स्वर्गापवर्गौ स्वर्गमोक्षौ अपि कुरुते ददातीत्यर्थ. ।

**अर्थ -**

यह धर्म धन जिन को प्रिय है, ऐसे मनुष्यो को धन देता है, भोगो की इच्छा वालो को भोग देता है, सौभाग्य की कामना वालो को सौभाग्य देता है और पुत्र चाहने वालो को पुत्र देता है, राज्य की इच्छा वालो को राज्य देता है, अथवा अनेक कल्पनाओ से क्या मनुष्यो के वह क्या है जिसे धर्म नही कर सकता है दे सकता है, अर्थात् सभी कर सकता है अधिक क्या स्वर्ग और मोक्ष भी करता है अर्थात् देता है ।



धर्माज्जन्म कुले शरीरपटुता सौभाग्यमायुर्बलं;
धर्मेणैव भवन्ति निर्मलयशोविद्यार्थ संपत्तयः ।
कान्ताराच्च महाभयाच्च सततं धर्मः परित्रायते;
धर्मः सम्यगुपासितो भवति हि स्वर्गापवर्गप्रदः ।।४।।

अन्वय :-

धर्मात् कुलेजन्म, शरीरपटुता, सौभाग्यं आयुः बलं भवन्ति । धर्मेण एव निर्मलयशो विद्यार्थसंपत्तयः भवन्ति । धर्मः कान्तारात् च महाभयात् च परित्रायते हि सम्यग् उपासितः धर्मः स्वर्गापवर्गप्रदः भवंति ।

संक्षिप्त व्याख्या :-

धर्मात् पुण्यात् कुले सत्कुले जन्म शरीरस्य पटुता देह सौष्ठवम् सौभाग्यं सद्भाग्यं आयुः अवस्था बलं शक्ति भवन्ति । धर्मेण पुण्येन एव निर्मलं विमलं यशः कीर्त्तिः विद्या अर्थः धनम् संपत्तिः ताः भवन्ति । च धर्मः पुण्यं कान्तारात् घोरवनात् च महाभयात् सततं निरन्तरं परित्रायते रक्षाति हि निश्चयेन सम्यग् सुष्ठु प्रकारेण उपासितः सेवितः धर्मः स्वर्गः च अपवर्गश्च द्वौ पदः भवति ।

अर्थ -

धर्म से अच्छे कुल मे जन्म, सुन्दर शरीर भाग्यशाली दीर्घ आयु और बल होता है। धर्म से ही निर्मल यश विद्या धन और संपत्तिया होती हैं। धर्म भयंकर वन मे व महाभय से रक्षा करता है और ठीक तरह से आराधन किया हुआ धर्म देवलोक और मोक्ष को भी देता है।



पत्नी प्रेमवती सुतः सविनयो भ्राता गुणालंकृतः;
स्निग्धो बन्धुजनः सखाऽतिचतुरो नित्यं प्रसन्नः प्रभुः।
निर्लोभोऽनुचरः स्वबन्धुसुमुनिप्रायोपयोग्यं धनं;
पुण्यानामुदयेन संततमिदं कस्यापि संपद्यते ॥ ५ ॥

अन्वय :-

पत्नी प्रेमवती, सुतः सविनयः भ्राता गुणालंकृतः, बन्धुजनः स्निग्धः, सखा अतिचतुरः प्रभुः नित्यं प्रसन्नः, अनुचरे निर्लोभः धनं स्वबन्धु सुमुनि प्रायोपयोग्यं इदं संतत पुण्यानाम् उदयेन कस्य अपि संपद्यते।

संक्षिप्त व्याख्या :-

पत्नी भार्या प्रेमवती प्रेमयुक्ता, सुतः आत्मजः विनयेन सह वर्तमान स विनयो विनयान्वितो भ्रातास हो दरः गुणैः अलंकृतः गुणालंकृतः सद्गुणभूषितः बन्धुजनः बान्धववर्गः स्निग्धः स्नेहशीलः सखा मित्रं अतिचतुरो बहुकुशलः प्रभुः स्वामी नित्यं सदा प्रसन्नः अनुचरः सेवकः निर्लोभः लोभरहितो धनं वित्तं स्वस्य बन्धवः सुमुनयः तेषाम् प्रायोयोग्यं स्वबान्धवं सन् मुनि सेवा-

योग्य इद एतात् सतत निरन्र पुण्यानाम् सुकर्मणाम् उदयेन प्रादुर्भावेन कस्यापि विरलस्यैव जनस्य सपद्यते भवति ।

अथ –

स्त्री प्रेमवाली पुत्र विनययुक्त, भाई गुणो मे विभूपित, वन्धुजन स्नेहशील, मित्र अत्यन्त चतुर, स्वामी नित्य प्रसन्न, सेवक निर्लोभी और धन अपने वान्धव व श्रेष्ठ मुनियो की प्रर्याप्त सेवा के योग्य हो, यह निरन्तर पुण्यो के उदय से किसी के ही होता है ।



रम्यं रूपं करणपटुताऽऽरोग्यमायुर्विशालं
कान्ता रूपा विजितरतयः सूनवो भक्तिमन्तः।
षट्खण्डोर्वीतलपरिवृढत्वं यशः क्षरीशुभ्रं;
सौभाग्य श्रीरिति फलमहो धर्मवृक्षस्य सर्वस् ।६।

अन्वय :-

रम्यं रूपं, करणपटुता, आरोग्यं विशालं आयु विजित-रतयः रूपाकान्ताः भक्तिः मन्तः सूनवः षट्खण्डोर्वीतल परिवृढत्वं क्षीरशुभ्रं यशः सौभाग्यश्रीः अहो इति धर्मवृक्षस्य फलं ।

संक्षिप्त व्याख्या :-

रम्यं रमणीयं रूपं करणानाम् पटुता करणपटुता इन्द्रियाणाम् भोगक्षमता, आरोग्यं स्वास्थ्यं विशालं, विपुलं आयुः अवस्था विजिता रतिर्याभिः ताः विजितरतयः रतेरप्यधिक सुन्दर्य रूपाः स्वरूपवत्यः कान्ताः पत्न्यः भक्तिमन्तः भक्तियुक्ता सूनवः पुत्राः परिवृढत्वं परिवृढस्य भावः षट्खण्डाचासौउर्वी तस्याः तलं समस्त पृथ्वी मण्ड्ल स्वामित्वं क्षीरवत् शुभ्रम् क्षीरशुभ्रम्

दुग्धधवल यश कीर्ति सौभाग्यस्यश्री सौभाग्यश्रीः सत् भाग्यत्व अहो इत्याश्चर्यम् इति एतत् सर्वं धर्म एव वृक्ष तस्य धर्मवृक्षस्य फल मस्ति ।

अर्थ –

मनोहर रूप, इन्द्रियो की भोग क्षमता, आरोग्य विशाल आयु, रति से भी अधिक सुन्दर रूपवती सुन्दरियाँ, भक्तियुक्त पुत्र छ खण्डवाली पृथ्वी का स्वामित्व दूध के समान शुभ्र यश और सौभाग्य की सपत्ति अहो यह सब धर्म रूपी वृक्ष का फल है ।



## ३ धर्मप्रभाव

वने रणे शत्रु जलाग्निमध्ये,
महार्णवे पर्वतमस्तके वा ।
सुप्तं प्रमत्तं विषमस्थितं वा,
रक्षन्ति पुण्यानि पुराकृतानि ॥१॥

अन्वय :–

पुराकृतानि, पुण्यानि, वने, रणे, शत्रुजलाग्निमध्ये, महार्णवे वा, पर्वतमस्तके, सुप्तं प्रमत्तं, वा, विषमस्थितं (नरं) रक्षन्ति ।

संक्षिप्त व्याख्या :–

पुराकृतानि पूर्वाचरितानि पुण्यानि सुकृतानि वनेऽरण्ये रणे युद्धे शत्रुश्च जलं च अग्निश्च ते तेषाम् मध्ये शत्रुजलाग्निमध्ये, रिपुनीरानलमध्ये महांश्चासौ अर्णवः महार्णवः तस्मिन् महार्णवे महासमुद्रे वा अथवा पर्वतानां मस्तके पर्वतमस्तके गिरिशिखरे सुप्तं शया-

नम् प्रमत्तमुन्मत्ताम् अथवा विपमे विषमस्थितौ स्थित पतित नर रक्षन्ति गोपयन्ति ।

अर्थ –

पूर्व मे किये हुए पुण्य, वनमे युद्ध मे जल व अग्नि के मध्य मे, महासमुद्र मे अथवा पर्वत के शिखर पर तथा सोये हुए उन्मत्त बने हुए और विषम स्थिति मे पड़े हुए मनुष्य की रक्षा करते है ।



धम्मेण कुलप्पसूई, धम्मेण य दिव्वरूवसंपत्ती ।
धम्मेण धणसमिद्धि, धम्मेण सवित्थरा कित्ती ॥२॥
धर्मेण कुलप्रसूतिः, धर्मेण च दिव्यरूपसंपत्तिः ।
धर्मेण धनसमृद्धिः, धर्मेण विस्तरा कीर्तिः ॥ २ ॥

अन्वय :–

धर्मेण कुलप्रसूतिः, धर्मेण दिव्यरूपसंपत्ति; धर्मेण धनसमृद्धिः च धर्मेण विस्तरा कीर्तिः (भवति)

संक्षिप्त व्याख्या :–

धर्मेण पुण्येन कुले प्रसूतिः कुलप्रसूतिः सत् कुले जन्म, दिव्यं च तत् रूपं दिव्यरूपम् तस्य संपत्तिः दिव्यरूपसंपत्तिः अनुपमरूप प्राप्तिः, धर्मेण धनस्य समृद्धिः धनसमृद्धिः द्रव्यप्रभूतलब्धिः धर्मेण विस्तरा कीर्तिश्च विस्तृता विस्तरा कीर्तिः भवति ।

अर्थ :–

धर्म से उत्तम कुल में जन्म, धर्म से दिव्य रूप की प्राप्ति, धर्म से धन की समृद्धि और धर्म से अत्यन्त विस्तृत कीर्ति होती है ।

तावच्चन्द्रबल ततो ग्रहवल नाराबल भूवल,
तावत्सिद्धयति वाञ्छितार्थमखिल तावज्जन सज्जन.
मुद्रामण्डलतन्त्रमन्त्रमहिमा तावत्कृत पौरुष,
यावत्पुण्यमिद सदा विजयते पुण्यक्षये क्षीयते ।।३।।

पन्वय –

यावत् इदम् पुण्य सदा विजयते तावत् चन्द्रवल तत ग्रहवल तारावल भूवल तावत् अखिल वाञ्छितार्थ सिध्यति तावत् जन सज्जन मुद्रा मण्डल तन्त्र मन्त्र महिमा तावत् पौरुप कृत पुण्यक्षये क्षीयते ।

सक्षिप्त व्याख्या –

यावत् इदम् एतत् पुण्य धर्म सदा सर्वदा विजयते जयति तावत् चन्द्रस्यवल चन्द्रबल शशिबल तत तावत् ग्रहाणाम् सूर्यादिखेचराणाम् वल शक्ति. तावत् ताराणाम् वल शक्ति भुवोवल भूवल पृथ्वीवल तावत् राणाम् नक्षत्रखिल सम्पूर्ण वाछितश्चासौ अर्थ वाछितार्थ तम् अभिप्ट सिध्यति सिद्धम् भवति तावत् जन सज्जन (इति)कथ्यते लोके मुद्रा च मण्डल च तन्त्र च

मन्त्राश्च तेषाम् महिमा भवति तावत् कृतन् पौरुषं पुरुषार्थं सिध्यति पुण्यानाम् क्षये पुण्यक्षये सुकृतनाशे (एतत् सर्वं) क्षीयते नश्यति ।

अर्थ :-

जब तक यह पुण्य सदा विजयशील है, तब तक चन्द्र बल ग्रहबल ताराबल व पृथ्वीबल है तथा तब तक ही सम्पूर्ण अभिष्ट अर्थ सिद्ध होता रहता है तभी तक मनुष्य संसार मे सज्जन कहलाता है, तब तक ही मुद्रा मण्डल तन्त्र और मन्त्र की महिमा है और तब तक ही किया हुआ पुरुषार्थ सफल होता है, किन्तु पुण्य के क्षय हो जाने पर उल्लिखित सभी का क्षय हो जाता है ।

卐

व्यसनशतगताना क्लेशरोगातुराणा
मरणभयहताना दु खशोकार्द्दितानाम् ।
जगति बहुविधाना व्याकुलाना जनाना,
शरणमरणामा नित्यमेको हि धर्म. ॥४॥

अन्वय –

व्यसनशतगताना, क्लेशरोगातुराणा, मरणभयहताना दु खशोकार्द्दितानाम्, जगति व्याकुलाना, बहुविधाना, अशरणाना जनाना हि एक धर्म नित्य शरणम् ।

सक्षिप्त व्याख्या –

व्यसनानाम् शत तत् गतानाम् व्यसनशतगतानाम् आपत्तिशतगतानाम् क्लेशाश्च रोगाश्च क्लेशरोगा तै आतुराणाम् क्लेशव्याधि पीडितानाम् मरणस्य भयेन हतानाम् मृत्युत्रासत्रसिताना दु खै शौकैश्च आर्दितानाम् दु खशोकर्द्दिताना कष्टशोक पीडितानाम् जगति संसारे व्याकुलाना नास्ति शरण येषान्ते तेषाम् अशरणानाम् रक्षकहीनानाम् हि एक धर्म· एकमात्र धर्मः एव नित्य सदा शरण आश्रयदायक रक्षक अस्ति ।

अर्थ –

सैकडो व्यसनो से ग्रसित क्लेशरोग से आतुर मृत्यु भय से भयभीत दु ख और शोक से पीडित व्याकुल, ससार मे अनेक तरह के, शरण हीन मनुष्यो का एक मात्र धर्म ही नित्य रक्षा करने वाला है ।

न देवतीर्थैर्न पराक्रमेण,

न मन्त्र तन्त्रैर्न सुवर्णदानैः ।

न धेनुचिन्तामणि कल्पवृक्षै,

र्विना स्वपुण्यैरिह वाञ्छितार्थाः ॥५॥

अन्वय :-

इह स्वपुण्यैः विना वांछितार्थाः न देवतीर्थैः न पराक्रमेण न मन्त्र तन्त्रैः न सुवंर्णदानै न धेनुचिन्तामणि-कल्पवृक्षैः सिध्यन्ति ।

संक्षिप्त व्याख्या :-

इह अस्मिन् संसारे स्वस्य पुण्यैः निजसुकृतैर्विना वांछिताश्च ये अर्था वाञ्छितार्थाः अभिप्ट कामाः न देवानाम् तीर्थैः देवतीर्थैः अथवा देवाश्च ते तीर्थाश्च देवतीर्थाः तैः देवतीर्थैः न पराक्रमेण न मन्त्राश्च तन्त्राश्च तैः मन्त्र तन्त्रैः न सुवर्णस्य दानैः न धेनुश्च चिन्तामणिश्च कल्पवृक्षश्च ते तै र्धेनुचिन्तामणि कल्पवृक्षैः कामधेनु चिन्तामणिसंतानतरुभिः सिध्यान्ति ।

अर्थ :-

इस संसार में अपने पुण्यों के विना अभिष्ट काम न तो देवों से न तीर्थों से न पराक्रम से न मन्त्र तन्त्रों से न स्वर्ण दान से और न कामधेनु चिन्तामणि कल्पवृक्षों से ही सिद्ध होते हैं ।

पश्चिमाभिमुख याति, त्यक्त्वा विपुलमम्बरम् ।
रवि शूर इति ख्यातो, यशः पुण्यैरवाप्यते ॥ ६ ॥

अन्वय –

रवि विपुलम् अम्बरम् त्यक्त्वा पश्चिमाभिमुखम् याति शूर इति ख्यात. यश पुण्यै. अवाप्यते ।

संक्षिप्त व्याख्या –

रवि सूर्य विपुल विशाल अम्बर आकाश त्यक्त्वा हित्वा पश्चिमाभिमुख अस्ताचल याति गच्छति तथापि शूर इति ख्यात. प्रसिद्धः यश कीर्ति. पुण्यै सुकृतै· प्राप्यते अवाप्यते ।

अर्थ –

सूर्य विशाल आकाश को छोड़कर पश्चिम दिशा की ओर अस्त होने को चला जाता है, फिर भी वह शूर इस नाम से ख्यात है, सच है यश पुण्यों से प्राप्त होता है ।

मासि मासि समाज्योत्स्ना, पक्षयोरुभयोरपि ।
तत्रैकः शुक्लपक्षोऽभूद्यशः पुण्यैरवाप्यते ॥ ७ ॥

अन्वय :–

मासि मासि उभयोः पक्षयोः ज्योत्स्ना समा तत्र एकः शुक्लपक्ष अभूद् यशः पुण्यैः अवाप्यते ।

संक्षिप्त व्याख्या :–

मासि मासि प्रतिमासम् उभयोः अपि पक्षयोः शुक्ल-पक्ष कृष्णपक्षयोः अपि ज्योत्स्ना चन्द्रिका समा समाना अस्ति तत्र तयोः एकः शुक्लपक्षः अभूद् सत्यं यशः कीर्तिः पुण्यैः दानधर्मादि सत्कर्मभिः अवाप्यते प्राप्यते ।

अर्थ :–

प्रत्येक महिने में दोनों ही पक्षों में चान्दनी समान रहती है फिर भी उन दोनों में से एक ही शुक्ल पक्ष कहलाता है, सच है, यश पुण्य कर्मों से ही प्राप्त हो सकता है ।

# ४ अनित्यता

सपदो जलतरङ्गविलोला,

यौवन त्रिचतुराणि दिनानि ।

शारदाभ्रमिव चञ्चलमायु,

किं धनैः? कुरुत धर्ममनिन्द्यम् ॥१॥

अन्वय –

सपद जलतरगविलोला यौवन त्रिचतुराणि दिनानि आयु शारदाभ्र इव चञ्चल धनै किम् अनिन्द्यम् धर्म कुरुत ।

सक्षिप्त व्याख्या –

सापद सम्पत्तयः जलस्य तरगा इव विलोला जलतरग-विलोला नीरतरगचचला यून भाव. यौवन युवावस्था त्रिचतुराणि दिनानि अत्यन्त स्वल्पकाल स्थापि आयुर-वस्था शारद इदम् शारद च तत् अभ्रम् शारदा-भ्रम् शरन्मेघ इव चचल अस्थिर अत धनै वित्तै

किम् केवलं धनार्जने एव आयुर्मायापयत इत्यर्थः ननिन्द्यम् अनिन्द्यम् श्लाघ्यं धर्मं सुकृतं कुरुत भो जनाः इति ।

अर्थ :-

संपत्तियां जल की तरंगों के समान चंचल हैं; यौवन तीन चार दिनों का मेहमान है, आयु शरद ऋतु के मेघ के समान चंचल है, इसलिए धन से क्या प्रयोजन, है ? प्रशंसनीय धर्म का अर्जन करो ।



स्वप्ने यथाऽय पुरुष प्रयाति,
ददाति गृह्णाति करोति वक्ति ।
निद्राक्षये तच्च न किञ्चदस्ति,
सर्व तथेद हि विचार्यमाणम् ।।२।।

प्रवय –

यथा अयम् पुरुष. स्वप्ने प्रयाति ददाति गृह्णाति करोति वक्ति च निद्राक्षये तत् किंचित् न अस्ति, तथा विचार्यमाणम् इदम् सर्व न अस्ति ।

पक्षिप्त व्याख्या –

यथा अयम् असौ पुरुप जन स्वप्ने स्वप्नदशायां प्रयाति गन्छति ददाति प्रयच्छति गृह्णाति आदत्ते करोति विदधाति वक्ति वदति च निद्राया क्षये निद्राक्षये निद्राभगे तत् किंचित् किमपि न अस्ति, तथा विचार्यमाणम् विचारे कृते इदम् सर्व ससारस्य ऐश्वर्यादिकम् न अस्ति क्षणभगुरम् इत्यर्थ ।

अथ –

जैसे यह मनुष्य स्वप्न मे जाता है, देता है, ग्रहण करता है, कार्य करता है, बोलता है, और निद्रा भग होने पर कुछ भी नही है । इसी प्रकार विचार करने पर यह ससार का ऐश्वर्य इत्यादि सब कुछ भी नही है, अर्थात् सव कुछ नाशवान् है ।

चेतोहरा युवतयः स्वजनोऽनुकूलः;
सद्बान्धवाः प्रणयगर्भ गिरश्च भृत्याः ।
वल्गन्ति दन्तिनिवहास्तरलास्तुरंगाः;
संमीलने नयनयो र्न हि किञ्चिदस्ति ।।३।।

अन्वय :–

चेतोहरा युवतयः अनुकूल स्वजनः सद्बान्धवाः च भृत्याः प्रणयगर्भगिरः दन्तिनिवहा वल्गन्ति तुरंगाः तरलाः नयनयोः संमीलने किंचित् न अस्ति ।

संक्षिप्त व्याख्या :–

चेतोहरन्तीति चेतोहराः मनोहराः युवतयः तरुण्योऽनुकूलः अनुकूलव्यवहारी स्वजनः आत्मीयजनः संतश्च ते बान्धवा सद्वान्धवाः सज्जनबान्धवः प्रणयगर्भा गीर्येषाम् ते प्रणयगर्भगिरः प्रेमसिक्तवाचः भृत्याः सेवकाः दन्तीनाम् गजानाम् निवहाः यूथाः वल्गन्ति चिंघाड़यन्ति तुरंगा अश्वाः तरलाः चंचलाः किन्तु एतत सर्व नयनयोः नेत्रयोः संमीलने मीलने मनुष्यस्य मृते किंचित् न अस्ति ।

मन को हरने वाली युवतियाँ है, स्वजन अनुकूल हैं, बान्धव सज्जन है और प्रेम मे सनी हुई वाणी बोलने वाले सेवक ह हाथियो के झुण्ड चिंघाड रहे है और चचल घोडे हिनहिना रहे है, किन्तु आँखो के बन्द होने पर अर्थात् मर जाने पर यह सब कुछ भी नही है।



चला विभूतिः क्षणभङ्गि यौवनं,
कृतान्तदन्तान्तरवर्ति जीवितम् ।
तथाप्यवज्ञा परलोकसाधने,
अहो नृणां विस्मयकारि चेष्टितम् ॥४॥

अन्वय :–

विभूतिः चला, यौवनं, क्षणभंगि, कृतान्तदन्तान्तर र्वति जीवितम् तथापि परलोक साधने अवज्ञा अहो नृणाम् चेष्टितम् विस्मयकारि ।

संक्षिप्त व्याख्या :–

विभूतिः ऐश्वर्यम् चला चंचला यौवनं तारुण्यं क्षणभंगि क्षणभंगुरं जीवितम् जीवनम् कृतान्तस्य यमराजस्य दन्तानाम् दशनानाम् अन्तरवर्ति मध्य स्थितं तथापि परलोकस्य परमार्थस्य साधने अवज्ञा उपेक्षा अहो आश्चर्यम् नृणाम् मनुष्याणाम् चेष्टितम् कार्यम् विस्मयं आश्चर्यम् करोतीति विस्मयकारी ।

अर्थ :–

धन सम्पत्ति चंचल है, युवावस्था क्षणभंगुर है और जीवन यमराज के दांतों के बीच में लगा हुआ है, तो भी परलोक साधन में उपेक्षा है. अहो मनुष्यों की चेष्टा कैसी आश्चर्यजनक है ।

अनित्यनारोग्यमनित्ययौवनं,
विभूतयो जीवितमप्यनित्यम् ।
अनित्यताभि प्रहृतस्यजन्तो,
कथ रति कामगुणेषु जायते ।।५।।

अन्वय –

आरोग्य अनित्य अनित्ययौवन विभूतय जीवितं अपि अनित्य अनित्यताभि· प्रहृतस्य जन्तो कामगुणेषु रतिः कथम् जायते ।

संक्षिप्त व्याख्या –

आरोग्य स्वास्थ्य अनित्य अस्थिर अनित्य च तत् यौवन अनित्ययौवन तारुण्य अपि अनित्या विभूतय सपत्तय अनित्या जीवितम् जीवनम् अपि अनित्यम् अस्थिर एव अनित्यताभि क्षणभगुराभि प्रहृतस्य ग्रसितस्य जन्तोः प्राणिन कामानाम् गुणेषु कामगुणेषु कामभोगेषु रतिः प्रीति कथम् जायते भवति ।

अर्थ –

आरोग्य अनित्य है, यौवन अनित्य है, सपत्तिया अनित्य है जीवन भी अनित्य है इस प्रकार अनित्यताओ से घिरे हुए, प्राणी की काम भोगो मे प्रीति कैसे होती है । यह आश्चर्य है ।

श्रियो विद्युल्लोलाः कतिपयदिनं यौवनमिदं
सुखं दुःखाघ्रातं वपुरनियतं व्याधिविधुरम् ।
दुरापाः सत्पत्न्यो बहुभिरथवा किं ? प्रलपितै-
रसारः संसारस्तदिह निपुणं जागृत जनाः ॥ ६ ॥

अन्वय :–

श्रियः विद्युल्लोलाः इदम् यौवनं कतिपयदिनं सुखं दुःखाघ्रातम् वपुः अनियतम्, व्याधिविधुरं सत्पत्नयः दुरापाः अथवा बहुभिः प्रलपितैः किम् संसारः असारः तत् इह जनाः निपुणं जागृत ।

संक्षिप्त व्याख्या :–

श्रियः संपदः विद्युत्वत् तडितवत् लोलाः चंचलाः इदम् एतत् यौवनं तारुण्यं कतिपयदिनं नितान्तमस्थिरं सुखं दुःखेन कष्टेन आघ्रातम् युक्तं वपुः शरीरम् अनियतं अस्थिरं पुनश्च व्याधिभिः रोगैः विधुरम् आक्रान्तम् सत्पत्नयः सुशीला भार्याः दुरापाः दुष्प्राप्या अथवा बहुभिः अनेकैः प्रलपितैः कथनैः किं वृथैव संसारः जगत् नास्तिसारं यस्मिन् सः असारः सार-

रहित तत् तस्मात् कारणात् इह अस्मिन् ससारे जना मनुष्या निपुणा सावधानतया जागृत चेतयत ।

अर्थ -

सपत्तिया बिजली के समान चचल है, यह यौवन कुछ दिनो का महमान है, सुख दुख से युक्त है शरीर अनित्य है और इस पर भी रोगो से व्याप्त हे सुशील पत्नियो की प्राप्ति दुर्लभ हे, अथवा अधिक कहने से क्या लाभ ससार असार हे इसलिए है मनुष्यो ? इस ससार मे सावधानी के साथ जागते रहो, अर्थात् चेतो इसमे आसक्त मत होओ ।



आयुर्वारितरङ्गभङ्गुरतरं श्रीस्तूलतुल्यस्थिति
स्तारुण्यं करिकर्णचञ्चलतरं स्वप्नोपमाः संगमाः ।
याच्चान्यद्रमणीमणीप्रभृतिकं वस्त्वस्ति तच्चास्थिरं;
विज्ञायेति विधीयतामयमतो धर्मः सदा शाश्वतः ।७।

अन्वय :-

आयुः वारितरंगभंगुरतरं श्रीः तूलतुल्यास्थितिः तारुण्यं करिकर्ण चंचलतरं संगमाः स्वप्नोपमाः यत् च अन्यत् रमणीमणिप्रभृतिकं वस्तु अस्ति तच्च अस्थिरं अतः इति विज्ञाय सदाऽयम् शाश्वतः धर्मः विधीयताम् ।

संक्षिप्त व्याख्या :-

आयुः अवस्था वारिणः जलस्य तरंगवत् लहरीवत् भंगुरतरं नश्वरं श्रीः संपत्तिः तूलेन तुल्या समा स्थितिः अस्याः सा तूलतुल्यस्थितिः तारुण्यं यौवनं करिणः गजस्य कर्णवत् चंचलतरं अतिलोलम् संगमाः प्रियजनानाम् संयोगाः स्वप्नोपमाः स्वप्नतुल्याः यच्च अन्यत् रमणी मणिप्रभृतिकं स्त्रीरत्नादिकं वस्तु अस्ति तच्च अस्थिरं

ग्रस्थायि ग्रत इति विज्ञाय ज्ञात्वा सदा सर्वदा ग्रयम् शाश्वत स्थिर धर्म सुकृत विधीयताम् क्रियताम् ।

अर्थ -

ग्रायु जल की तरग के समान नश्वर है सपत्ति रुई के समान स्थिति वाली है, यौवन हाथी के कानके समान ग्रत्य त चचल है, प्रियजनो का सयोग स्वप्न तुल्य है, तथा ग्रौर भी स्त्री रत्न ग्रादि वस्तु है, वह ग्रस्थिर है ग्रत ऐसा जानकर सदा इस शाश्वत धर्म का ही पालन करना चाहिये ।



# ५ विधि

येनोदितेन कमलानि विकासितानि;
तेजांसि येन निखिलानि निराकृतानि ।
येनान्धकारनिकरप्रसरो निरुद्धः;
सोऽप्यस्तमाप हतदैववशाद्दिनेशः ॥१॥

अन्वय :-

उदितेन येन कमलानि विकासितानि येन निखिलानि तेजांसि निराकृतानि येन अन्धकारनिकरप्रसर. निरुद्धः स अपि दिनेशः हतदैववशात् अस्तं आप ।

संक्षिप्त व्याख्या :-

उदितेन आविर्भूतेन येन सूर्येण कमलानि पद्मानि विकासितानि उद्भासितानि येन सूर्यो निखिलानि अखिलानि तेजांसि दीप्तीनि निराकृतानि तिरस्कृतानि येन रविणा अंधकारनिकरप्रसरः अंधकारस्य तमसः निकरस्य समूहस्य प्रसरः वृद्धिः निरूद्धोऽवरूद्धः सोऽपि दिनेशः सूर्यः हतश्चासौदैव हतदैवः तस्य वशात् कारणात् अस्तं आप अस्तं गतः ।

अर्थ :-

उदय होते हुए जिसने कमलों को खिला दिये । जिसने सम्पूर्ण तेजों को निराकरण कर दिया, जिसने अंधकार के समूह के प्रसार को रोक दिया, वह सूर्य भी भाग्य हीनता के कारण अस्त हो गया ।

